# प्रकाशकीय

श्री सादूल राजस्थानी रिसर्च-इन्स्टीट्यूट बीकानेर की स्थापना सन् १९४४ में बीकानेर राज्य के तत्कालीन प्रधान मन्त्री श्री के० एम० पणिक्कर महोदय की प्रेरणा से, साहित्यानुरागी बीकानेर-नरेश स्वर्गीय महाराजा श्री सादूलसिंहजी बहादुर द्वारा सस्कृत, हिन्दी एव विशेषत: राजस्थानी साहित्य की सेवा तथा राजस्थानी भाषा के सर्वाङ्गीण विकास के लिये की गई थी।

भारतवर्ष के सुप्रसिद्ध विद्वानो एव भाषाशास्त्रियो का सहयोग प्राप्त करने का सौभाग्य हमे प्रारंभ से ही मिलता रहा है।

सस्था द्वारा विगत १६ वर्षो से बीकानेर मे विभिन्न साहित्यिक प्रवृत्तिया चलाई जा रही हैं, जिनमे से निम्न प्रमुख हैं—

## १. विशाल राजस्थानी-हिन्दी शब्दकोश

इस संबंध मे विभिन्न स्रोतो से सस्था लगभग दो लाख से अधिक शब्दो का सकलन कर चुकी है। इसका सम्पादन आधुनिक कोशो के ढंग पर, लबे समय से प्रारभ कर दिया गया है और अब तक लगभग तीस हजार शब्द सम्पादित हो चुके हैं। कोश मे शब्द, व्याकरण, व्युत्पत्ति, उसके अर्थ, और उदाहरण आदि अनेक महत्वपूर्ण सूचनाए दी गई हैं। यह एक अत्यत विशाल योजना है, जिसकी सतोपजनक क्रियान्विति के लिये प्रचुर द्रव्य और श्रम की आवश्यकता है। आशा है राजस्थान सरकार की ओर से, प्रार्थित द्रव्य-साहाय्य उपलब्ध होते ही निकट भविष्य मे इसका प्रकाशन प्रारभ करना संभव हो सकेगा।

## २. विशाल राजस्थानी मुहावरा कोश

राजस्थानी भाषा अपने विशाल शब्द भडार के साथ मुहावरो से भी समृद्ध है। अनुमानत पचास हजार से भी अधिक मुहावरे दैनिक प्रयोग मे लाये जाते हैं। हमने लगभग दस हजार मुहावरो का, हिन्दी मे अर्थ और राजस्थानी में उदाहरणों सहित प्रयोग देकर सपादन करवा लिया है और शीघ्र ही इसे प्रकाशित करने का प्रबंध किया जा रहा है। यह भी प्रचुर द्रव्य और श्रम-साध्य कार्य है।

यदि हम यह विशाल सग्रह साहित्य-जगत को दे सके तो यह संस्था के लिये ही नहीं किन्तु राजस्थानी और हिन्दी जगत के लिए भी एक गौरव की बात होगी।

३. आधुनिकराजस्थानीकाशन रचनओं काप्र

इसके अन्तर्गत निम्नलिखित पुस्तकें प्रकाशित हो चुकी हैं—

१. कळायण, ऋतु काव्य। ले० श्री नानूराम संस्कर्ता

२. आभै पटकी, प्रथम सामाजिक उपन्यास। ले० श्री श्रीलाल जोशी।

३ वरस गांठ, मौलिक कहानी सग्रह। ले० श्री मुरलीधर व्यास।

'राजस्थान-भारती' मे भी आधुनिक राजस्थानी रचनाओ का एक अलग स्तम्भ है, जिसमे भी राजस्थानी कवितायें, कहानिया और रेखाचित्र आदि छपते रहते हैं।

४ 'राजस्थान-भारती' का प्रकाशन

इस विख्यात शोधपत्रिका का प्रकाशन सस्था के लिये गौरव की वस्तु है। गत १४ वर्षो से प्रकाशित इस पत्रिका की विद्वानो ने मुक्त कठ से प्रशंसा की है। वहुत चाहते हुए भी द्रव्याभाव, प्रेस की एवं अन्य कठिनाइयो के कारण, त्रैमासिक रूप से इसका प्रकाशन सम्भव नही हो सका है। इसका भाग ५ अङ्क ३-४ 'डा० लुइजि पिओ तैस्सितोरी विशेषांक' वहुत ही महत्वपूर्ण एव उपयोगी सामग्री से परिपूर्ण है। यह अङ्क एक विदेशी विद्वान की राजस्थानी साहित्य-सेवा का एक वहुमूल्य सचित्र कोश है। पत्रिका का अगला ७वा भाग शीघ्र ही प्रकाशित होने जा रहा है। इसका अङ्क १-२ राजस्थानी के सर्वश्रेष्ठ महाकवि पृथ्वीराज राठोड़ का सचित्र और वृहत् विशेपाक है। अपने ढंग का यह एक ही प्रयत्न है।

पत्रिका की उपयोगिता और महत्व के सम्वन्ध मे इतना ही कहना पर्याप्त होगा कि इसके परिवर्तन मे भारत एव विदेशो से लगभग ८० पत्र-पत्रिकाएं हमे प्राप्त होती हैं। भारत के अतिरिक्त पाश्चात्य देशो मे भी इसकी माग है व इसके ग्राहक हैं। शोधकर्त्ताओ के लिये 'राजस्थान भारती' अनिवार्यतः सग्रहणीय शोध-पत्रिका है। इसमें राजस्थानी भाषा, साहित्य, पुरातत्व, इतिहास, कला आदि पर लेखो के अतिरिक्त संस्था के तीन विशिष्ट सदस्य डा० दशरथ शर्मा, श्रीनरोत्तमदास स्वामी और श्री अगरचन्द नाहटा की वृहत् लेख सूची भी प्रकाशित की गई है।

५. राजस्थानी साहित्य के प्राचीन और महत्वपूर्ण ग्रन्थों का अनुसधान, सम्पादन एव प्रकाशन

हमारी साहित्य-निधि को प्राचीन, महत्वपूर्ण और श्रेष्ठ साहित्यिक कृतियो को सुरक्षित रखने एव सर्वसुलभ कराने के लिये सुसम्पादित एव शुद्ध रूप मे मुद्रित करवा कर उचित मूल्य मे वितरित करने की हमारी एक विशाल योजना है। सस्कृत, हिंदी और राजस्थानी के महत्वपूर्ण ग्रंथो का अनुसधान और प्रकाशन सस्था के सदस्यों की ओर से निरतर होता रहा है जिसका सक्षिप्त विवरण नीचे दिया जा रहा है—

६. पृथ्वीराज रासो

पृथ्वीराज रासो के कई सस्करण प्रकाश मे लाये गये हैं और उनमे से लघुतम सस्करण का सम्पादन करवा कर उसका कुछ अ श 'राजस्थान भारती' मे प्रकाशित किया गया है। रासो के विविध सस्करण और उसके ऐतिहासिक महत्व पर कई लेख राजस्थान-भारती मे प्रकाशित हुए हैं।

७. राजस्थान के अज्ञात कवि जान (न्यामतखा) की ७५ रचनाओ की खोज की गई। जिसकी सर्वप्रथम जानकारी 'राजस्थान-भारती' के प्रथम अ क मे प्रकाशित हुई है। उसका महत्वपूर्ण ऐतिहासिक काव्य 'क्यामरासा' तो प्रकाशित भी करवाया जा चुका है।

८. राजस्थान के जैन सस्कृत साहित्य का परिचय नामक एक निवध राजस्थान भारती मे प्रकाशित किया जा चुका है।

९. मारवाड क्षेत्र के ५०० लोकगीतो का सग्रह किया जा चुका है। वीकानेर एवं जैसलमेर क्षेत्र के सैकडो लोकगीत, घूमर के लोकगीत, वाल लोकगीत, लोरिया और लगभग ७०० लोक कथाएं सग्रहीत की गई हैं। राजस्थानी कहावतों के दो भाग प्रकाशित किये जा चुके हैं। जीणमाता के गीत, पावूजी के पवाडे और राजा भरथरी आदि लोक काव्य सर्वप्रथम 'राजस्थान-भारती' मे प्रकाशित किए गए हैं।

१० वीकानेर राज्य के और जैसलमेर के अप्रकाशित अभिलेखो का विशाल सग्रह 'वीकानेर जैन लेख सग्रह' नामक वृहत् पुस्तक के रूप मे प्रकाशित हो चुका है।

११. जसवंत उद्योत, मुहता नैणसी री ख्यात और अनोखी आन जैसे महत्वपूर्ण ऐतिहासिक ग्र थो का सम्पादन एव प्रकाशन हो चुका है।

१२. जोधपुर के महाराजा मानसिंहजी के सचिव कविवर उदयचद भंडारी की ४० रचनाओ का अनुसंधान किया गया है और महाराजा मानसिंहजी को काव्य-साधना के सवध मे भी सबसे प्रथम 'राजस्थान-भारती' मे लेख प्रकाशित हुआ है।

१३. जैसलमेर के अप्रकाशित १०० शिलालेखो और 'भट्टि वश प्रशस्ति' आदि अनेक अप्राप्य और अप्रकाशित ग्रथ खोज-यात्रा करके प्राप्त किये गये हैं।

१४. बीकानेर के मस्तयोगी कवि ज्ञानसारजी के ग्रथो का अनुसधान किया गया और ज्ञानसार ग्रथावली के नाम से एक ग्रथ भी प्रकाशित हो चुका है। इसी प्रकार राजस्थान के महान विद्वान महोपाध्याय समयसुन्दर की ५६३ लघु रचनाओ का सग्रह प्रकाशित किया गया है।

१५. इसके अतिरिक्त सस्था द्वारा—

(१) डा० लुइजि पिओ तैस्सितोरी, समयसुन्दर, पृथ्वीराज, और लोकमान्य तिलक आदि साहित्य-सेवियो के निर्वाण-दिवस और जयन्तिया मनाई जाती हैं।

(२) साप्ताहिक साहित्यिक गोष्ठियो का आयोजन बहुत समय से किया जा रहा है, इसमे अनेको महत्वपूर्ण निवध, लेख, कविताएँ और कहानिया आदि पढी जाती हैं, जिससे अनेक विध नवीन साहित्य का निर्माण होता रहता है। विचार विमर्श के लिये गोष्ठियो तथा भाषणमालाओ आदि का भी समय-समय पर आयोजन किया जाता रहा है।

१६. बाहर से ख्यातिप्राप्त विद्वानो को बुलाकर उनके भाषण करवाने का आयोजन भी किया जाता है। डा० वासुदेवशरण अग्रवाल, डा० कैलाशनाथ काटजू, राय श्री कृष्णदास, डा० जी० रामचन्द्रन्, डा० सत्यप्रकाश, डा० डब्लू० एलेन, डा० सुनीतिकुमार चाटुर्ज्या, डा० तिवेरिओ-तिवेरी आदि अनेक अन्तर्राष्ट्रीय ख्याति प्राप्त विद्वानो के इस कार्यक्रम के अन्तर्गत भाषण हो चुके हैं।

गत दो वर्षो से महाकवि पृथ्वीराज राठौड आसन की स्थापना की गई है। दोनो वर्षो के आसन-अधिवेशनो के अभिभाषक क्रमश: राजस्थानी भाषा के प्रकाण्ड

विद्वान् श्री मनोहर शर्मा एम० ए०, बिसाऊ और पं० श्रीलालजी मिश्र एम० ए०, हूंडलोद, थे ।

इस प्रकार सस्था अपने १६ वर्षों के जीवन-काल मे, सस्कृत, हिन्दी और राजस्थानी साहित्य की निरतर सेवा करती रही है । आर्थिक संकट से ग्रस्त इस संस्था के लिये यह संभव नही हो सका कि यह अपने कार्यक्रम को नियमित रूप से पूरा कर सकती, फिर भी यदा कदा लडखडा कर गिरते पडते इसके कार्यकर्त्ताओं ने 'राजस्थान-भारती' का सम्पादन एव प्रकाशन जारी रखा और यह प्रयास किया कि नाना प्रकार की बाधाओ के बावजूद भी साहित्य सेवा का कार्य निरंतर चलता रहे । यह ठीक है कि सस्था के पास अपना निजी भवन नही है, न अच्छा सदर्भ पुस्तकालय है, और न कार्य को सुचारु रूप से सम्पादित करने के समुचित साधन ही हैं, परन्तु साधनो के अभाव मे भी सस्था के कार्यकर्ताओ ने साहित्य की जो मौन और एकान्त साधना की है वह प्रकाश मे आने पर सस्था के गौरव को निश्चय ही बढा सकने वाली होगी ।

राजस्थानी-साहित्य-भंडार अत्यन्त विशाल है । अब तक इसका अत्यल्प अश ही प्रकाश मे आया है । प्राचीन भारतीय वाङ्मय के अलभ्य एवं अनर्घ रत्नो को प्रकाशित करके विद्वज्जनो और साहित्यिको के समक्ष प्रस्तुत करना एव उन्हे सुगमता से प्राप्त कराना सस्था का लक्ष्य रहा है । हम अपनी इस लक्ष्य पूर्त्ति की ओर धीरे-धीरे किन्तु दृढता के साथ अग्रसर हो रहे हैं ।

यद्यपि अब तक पत्रिका तथा कतिपय पुस्तको के अतिरिक्त अन्वेषण द्वारा प्राप्त अन्य महत्वपूर्ण सामग्री का प्रकाशन करा देना भी अभीष्ट था, परन्तु अर्थाभाव के कारण ऐसा किया जाना सभव नही हो सका । हर्ष की बात है कि भारत सरकार के वैज्ञानिक सशोध एव सास्कृतिक कार्यक्रम मंत्रालय (Ministry of scientific Research and Cultural Affairs) ने अपनी आधुनिक भारतीय भाषाओ के विकास की योजना के अंतर्गत हमारे कार्यक्रम को स्वीकृत कर प्रकाशन के लिये रु० १५०००) इस मद मे राजस्थान सरकार को दिये तथा राजस्थान सरकार द्वारा उतनी ही राशि अपनी ओर से मिलाकर कुल रु० ३००००) तीस हजार की सहायता, राजस्थानी साहित्य के सम्पादन-प्रकाशन

हेतु इस संस्था को इस वित्तीय वर्ष मे प्रदान की गई है, जिससे इस वर्ष निम्नोक्त ३१ पुस्तको का प्रकाशन किया जा रहा है ।

| | |
|---|---|
| १. राजस्थानी व्याकरण— | श्री नरोत्तमदास स्वामी |
| २. राजस्थानी गद्य का विकास (शोध प्रबंध) | डा० शिवस्वरूप शर्मा अचल |
| ३. अचलदास खीची री वचनिका— | श्री नरोत्तमदास स्वामी |
| ४. हमीरायण— | श्री भवरलाल नाहटा |
| ५. पद्मिनी चरित्र चौपई— | ,, ,, ,, |
| ६. दलपत विलास | श्री रावत सारस्वत |
| ७. डिंगल् गीत— | ,, ,, ,, |
| ८. पवार वश दर्पण— | डा० दशरथ शर्मा |
| ९. पृथ्वीराज राठोड़ ग्रंथावली— | श्री नरोत्तमदास स्वामी और श्री बद्रीप्रसाद साकरिया |
| १०. हरिरस— | श्री बद्रीप्रसाद साकरिया |
| ११. पीरदान लालस ग्रंथावली— | श्री अगरचन्द नाहटा |
| १२. महादेव पार्वती वेलि— | श्री रावत सारस्वत |
| १३. सीताराम चौपई— | श्री अगरचन्द नाहटा |
| १४. जैन रासादि संग्रह— | श्री अगरचन्द नाहटा और डा० हरिवल्लभ भायाणी |
| १५. सदयवत्स वीर प्रबन्ध— | प्रो० मंजुलाल मजूमदार |
| १६. जिनराजसूरि कृतिकुसुमांजलि— | श्री भंवरलाल नाहटा |
| १७. विनयचन्द कृतिकुसुमांजलि— | ,, ,, ,, |
| १८. कविवर धर्मवर्द्धन ग्रथावली— | श्री अगरचन्द नाहटा |
| १९. राजस्थान रा दूहा— | श्री नरोत्तमदास स्वामी |
| २०. वीर रस रा दूहा— | ,, ,, ,, |
| २१. राजस्थान के नीति दोहा— | श्री मोहनलाल पुरोहित |
| २२. राजस्थान व्रत कथाएं— | ,, ,, ,, |
| २३. राजस्थानी प्रेम कथाएं— | ,, ,, ,, |
| २४. चंदायन— | श्री रावत सारस्वत |

| | |
|---|---|
| २५ भड्डली— | श्री अगरचन्द नाहटा<br>म:विनय सागर |
| २६. जिनहर्ष ग्रथावली | श्री अगरचन्द नाहटा |
| २७. राजस्थानी हस्तलिखित ग्रंथो का विवरण | ,, ,, |
| २८. दम्पति विनोद | ,, ,, |
| २९. हीयाली-राजस्थान का बुद्धिवर्धक साहित्य | ,, ,, |
| ३०. समयसुन्दर रासत्रय | श्री भंवरलाल नाहटा |
| ३१. दुरसा आढा ग्रंथावली | श्री बदरीप्रसाद साकरिया |

जैसलमेर ऐतिहासिक साधन संग्रह (संपा० डा० दशरथ शर्मा), ईशरदास ग्रथावली (संपा० बदरीप्रसाद साकरिया), रामरासो ( प्रो० गोवर्द्धन शर्मा ), राजस्थानी जैन साहित्य (ले० श्री अगरचन्द नाहटा), नागदमण (संपा० बदरीप्रसाद साकरिया), मुहावरा कोश (मुरलीधर व्यास) आदि ग्रथो का सपादन हो चुका है परन्तु अर्थाभाव के कारण इनका प्रकाशन इस वर्ष नही हो रहा है ।

हम आशा करते है कि कार्य की महत्ता एव गुरुता को लक्ष्य मे रखते हुए अगले वर्ष इससे भी अधिक सहायता हमे अवश्य प्राप्त हो सकेगी -जिससे उपरोक्त सपादित तथा अन्य महत्वपूर्ण ग्रथो का प्रकाशन सम्भव हो सकेगा ।

इस सहायता के लिये हम भारत सरकार के शिक्षाविकास सचिवालय के आभारी हैं, जिन्होंने कृपा करके हमारी योजना को स्वीकृत किया और ग्रान्ट-इन-एड की रकम मजूर की ।

राजस्थान के मुख्य मन्त्री माननीय मोहनलालजी सुखाडिया, जो सौभाग्य से शिक्षा मन्त्री भी हैं और जो साहित्य की प्रगति एव पुनरुद्धार के लिये पूर्ण सचेष्ट हैं, का भी इस सहायता के प्राप्त कराने मे पूरा-पूरा योगदान रहा है। अत: हम उनके प्रति अपनी कृतज्ञता सादर प्रगट करते हैं।

राजस्थान के प्राथमिक और माध्यमिक शिक्षाध्यक्ष महोदय श्री जगन्नाथसिंहजी मेहता का भी हम आभार प्रगट करते हैं, जिन्होंने अपनी ओर से पूरी-पूरी दिलचस्पी लेकर हमारा उत्साहवर्द्धन किया, जिससे हम इस वृहद् कार्य को सम्पन्न करने मे समर्थ हो सके । सस्था उनकी सदैव-ऋणी रहेगी ।

इतने थोड़े समय में इतने महत्वपूर्ण ग्रन्थो का संपादन करके संस्था के प्रकाशन-कार्य में जो सराहनीय सहयोग दिया है, इसके लिये हम सभी ग्रन्थ सम्पादको व लेखको के अत्यंत आभारी हैं।

अनूप संस्कृत लाइब्रेरी और अभय जैन ग्रन्थालय बीकानेर, स्व० पूर्णचन्द्र नाहर सग्रहालय कलकत्ता, जैन भवन सग्रह कलकत्ता, महावीर तीर्थक्षेत्र अनुसंधान समिति जयपुर, ओरियटल इन्स्टीट्यूट बडोदा, भाडारकर रिसर्च इन्स्टीट्यूट पूना, खरतरगच्छ वृहद् ज्ञान-भडार बीकानेर, मोतीचद खजाञ्ची ग्र थालय बीकानेर, खरतर आचार्य ज्ञान भण्डार बीकानेर, एशियाटिक सोसाइटी बवई, आत्माराम जैन ज्ञानभडार बडोदा, मुनि पुण्यविजयजी, मुनि रमणिक विजयजी, श्री सीताराम लालस, श्री रविशंकर देराश्री, प० हरदत्तजी गोविंद व्यास जैसलमेर आदि अनेक सस्थाओ और व्यक्तियो से हस्तलिखित प्रतिया प्राप्त होने से ही उपरोक्त ग्रन्थो का सपादन संभव हो सका है। अतएव हम इन सबके प्रति आभार प्रदर्शन करना अपना परम कर्त्तव्य समझते हैं।

ऐसे प्राचीन ग्रन्थो का सम्पादन श्रमसाध्य है एवं पर्याप्त समय की अपेक्षा रखता है। हमने अल्प समय में ही इतने ग्रन्थ प्रकाशित करने का प्रयत्न किया इसलिये त्रुटियो का रह जाना स्वाभाविक है। गच्छतः स्खलनंक्वपि भवत्येव प्रमादतः, हसन्ति दुर्जनास्तत्र समादधति साधवः।

आशा है विद्वद्वृन्द हमारे इन प्रकाशनो का अवलोकन करके साहित्य का रसास्वादन करेंगे और अपने सुझावो द्वारा हमें लाभान्वित करेंगे जिससे हम अपने प्रयास को सफल मानकर कृतार्थ हो सकेंगे और पुनः मा भारती के चरण कमलो मे विनम्रतापूर्वक अपनी पुष्पाजलि समर्पित करने के हेतु पुनः उपस्थित होने का साहस बटोर सकेंगे।

निवेदक
लालचन्द कोठारी
प्रधान-मंत्री
सादूल राजस्थानी-इन्स्टीट्यूट
बीकानेर

बीकानेर,
मार्गशीर्ष शुक्ला १५
सं० २०१७
दिसम्बर ३,१९६०.

# कविवर विनयचन्द्र और उनका साहित्य

संसार में दो तरह के प्राणी जन्म लेते हैं। कुछ जन्मजात प्रतिभासम्पन्न होते हैं और कुछ परिश्रमपूर्वक प्रतिभा का विकास करते हैं। साहित्यकारों मे भी हम उभय प्रकार के व्यक्ति पाते हैं। कई कवियों की कविता मे स्वाभाविक प्रवाह होता है, शब्दावली अपने आप उनकी कविता में रत्नों की भाँति आकर जटित हो जाती है जो पाठकों को मुग्ध कर लेती है। कई कवियों की रचनाए शब्दों को कठिनता से बटोर कर संचय की हुई प्रतीत होती है। सुकवि विनयचन्द्र प्रथम श्रेणी के प्रतिभासम्पन्न कवि थे, जिनकी उपलब्ध रचनाओं का संग्रह प्रस्तुत ग्रन्थ मे प्रकाशित किया जा रहा है।

बत्तीस वर्ष पूर्व राजस्थान के महाकवि समयसुन्दर की रचनाओं का अनुसंधान करते हुए बीकानेर के श्री महावीर जैन मण्डल मे सं० १८०४ का लिखा हुआ एक गुटका प्राप्त हुआ जिसमें समयसुन्दरजी की अनेक फुटकर रचनाओं के साथ-साथ उनकी परम्परा के कुछ कवियों की भी रचनाएँ मिली। सुकवि विनयचन्द्र महो० समयसुन्दरजी की परम्परा मे ही थे और उस गुटके के लिखनेवाले भी उसी परम्परा के थे अतः विनयचन्द्र की भी ४ रचनाएँ इस प्रति में प्राप्त हुई जिनमे से नेमिराजुल बारहमासा और राजिमतीरहनेमि सझाय नामक उत्कृष्ट रचनाओं ने हमें इस कवि के प्रति विशेप आकृष्ट किया

उनको राजिमती रहनेमि सझाय को सन् १६७६ ता० १३ जून में आगरा से प्रकाशित होनेवाले श्वेताम्बर जैन वर्ष ४ अंक २५ मे प्रकाशित किया गया उसके बाद खरतर गच्छ के बृहद् ज्ञान-भण्डार का अवलोकन करते हुए महिमाभक्ति भण्डार के बं० नं० ३७ में विनयचन्द्रजी की चौवीसी, बीसी, सज्झायादि की ३१ पत्रों की संग्रहप्रति प्राप्त हुई और जैन गुर्जर कविओ दूसरा भाग सन् १६३१ मे प्रकाशित हुआ उसमें आपके रचित उत्तम-कुमार चरित्ररास, ध्यानामृतरास, मयणरेहा रास, ११ अंग सज्झाय, शत्रुंजय तीर्थयात्रा स्तवन का उल्लेख प्रकाशित हुआ था। हमने आपको प्राप्त समस्त रचनाओं की सूची देते हुए कविवर विनयचन्द्र नामक लेख प्रकाशित किया जिसमे नेमिराजुल बारहमासा भी दिया था। कवि की रचनाओं की संग्रह प्रति से तभी हमने प्रेस कापी तैयार कर रख दी थी जिसे प्रकाशित करने का सुयोग अब प्राप्त हुआ है।

### गुरु परम्परा—

खरतरगच्छ की सुविहित परम्परा में मुगल सम्राट अकबर प्रतिबोधक युगप्रधान श्री जिनचन्द्रसूरि प्रसिद्ध और प्रभावक आचार्य हुए हैं। उनके प्रथम शिष्य सकलचन्द्र गणि के शिष्य अष्टलक्षी कर्त्ता महोपाध्याय समयसुन्दरजी की विद्वद् परम्परा मे कविवर विनयचन्द्र हुए है। कविवर स्वयं उत्तमकुमार चरित्र-चौपई मे अपनी गुरु परम्परा का परिचय देते हुए लिखते हैं कि महोपाध्याय समयसुन्दरजी भारी प्रकाण्ड विद्वान थे जैसे—

ज्ञानपयोधि प्रबोधवा रे, अभिनव ससिहर प्राय , सु०
कुमुदचन्द्र उपमा वहै रे, समयसुन्दर कविराय , ८ सु०
तत्पर शास्त्र समर्थिवा रे, सार अनेक विचार , सु०
वलि कलिंदिका कमलनी रे, उल्लासन दिनकार , ६ सु०

इनके शिष्य विद्यानिधि वाचक मेघविजय हुए। जिनके शिष्य हर्षकुशल भी अच्छे विद्वान थे जिन्होंने विहरमान वीसी का रचना करने के अतिरिक्त महोपाध्याय समयसुन्दरजो को ग्रन्थरचना में भी सहाय्य किया था। इनके शिष्य उ० हर्षनिधान हुए जिनकी चरणपादुकाएं सं० १७६७ मिति आपाढ़ सुदि ८ के दिन शिष्य वा० हर्षसागर द्वारा प्रतिष्ठित बीकानेर रेल दादाजी में विराजमान है। हर्षनिधानजी के लिए कविवर ने लिखा है कि ये अध्यात्म-योगी थे, यतः—

'परम अध्यातम धारवा रे जो योगेन्द्र समान।'

इनके तीन शिष्य थे, प्रथम वा० हर्षसागर द्वारा सं० १७२६ का० कृ० ६ को लिखित पुण्यसार चतुष्पदी ( सेठिया लाइब्रेरी, वीकानेर ) प्राप्त है। इनकी चरणपादुकाएँ भी सं० १७८५ वै० सु० ८ सोम के दिन प्रतिष्ठित बीकानेर के रेल दादाजी मे है। इनके नयणसी व प्रतापसी नामक दो शिष्य थे। हर्षनिधानजी के द्वितीय शिष्य ज्ञानतिलक व तीसरे पुण्यतिलक थे ये तीनों साहित्यादि ग्रंथों के विद्वान थे। ज्ञानतिलक रचित ३-४ स्तोत्र व फुटकर संग्रह का गुटका विनयसागरजी के संग्रह मे है। कविवर विनयचन्द्र इन्हीं ज्ञानतिलकजी के शिष्य थे। सं० १७६६ मिती

वैशाख सुदी १४ को बीकानेर में साध्वी हर्षमाला के लिए प्रतिलिपि की हुई एकादशांग स्वाध्याय की प्रशस्ति इसी ग्रन्थ के पृ० ६८ में प्रकाशित है।

हर्षनिधानजी के तृतीय शिष्य पुण्यतिलक थे जिनके शिष्य महोपाध्याय पुण्यचन्द्र हुए। इनके शिष्य पुण्यविलासजी ने अपने शिष्य पुण्यशील के आग्रह से सं० १७८० में मानतुग मानवती रास (ढाल ५० गाथा १४४२) लूणकरणसर में निर्माण किया जिसकी दो प्रतियां लालभवन, जयपुर में है। पुण्यविलासजी के दूसरे शिष्य मानचन्द्र थे। नन्दीपत्रानुसार इनकी दीक्षा सं० १७७४ को पत्तन में हुई थी इसमें पं० माना पं० पुण्यशील लिखा है अतः पुण्यशील और माना एक ही व्यक्ति प्रतीत होते है। सं० १८०४ वाला उपर्युक्त गुटका इन्हीं मानचन्द्र द्वारा लिखा हुआ है जिसमें कविवर समयसुन्दरजी की कृतियाँ और विनयचन्द्रजी की चार कृतियाँ लिखी हुई है। प्रशस्ति इस प्रकार है :—'सम्वत् १८०४ वर्षे मिति माह वदि १ तिथौ जंगम युगप्रधान पूज्य भट्टारक श्रीमच्छ्री जिनचन्द्रसूरीश्वराणा शिष्य मुख्य पंडितोत्तम प्रवर सकलचन्द्रजी गणि शिष्य महोपाध्याय श्री ५। श्री समयसुन्दरजी गणि। शिष्य मेघविजयजी गणि। वाचकोत्तम वर हर्षकुशलजी गणि। पाठकोत्तम हर्षनिधानजी शिष्य दक्ष पुण्यतिलकजी गणि। महोपाध्याय श्री

---

१—देखो बीकानेर जैन लेख संग्रह लेखांक २०८०।

२—देखो बीकानेर जैन लेख संग्रह लेखांक २०५३।

५ श्री पुण्यचन्द्रजी गणि तत्शिष्य पंडितोत्तमप्रवर श्री पुण्य विलासजी गणि। तदन्तेवासी पंडित मानचन्द्र लिखितं॥ श्री मरोट मध्ये॥ सुश्रावक पुण्यप्रभावक मुंहता दुलीचन्दजी तत्पुत्र जैतसीजी तत्पुत्र सुखानन्द पठन हेतवे। आचंद्रार्कौ यावत् चिरंनन्दतु।

जन्म—

कविवर का जन्म कब और किस प्रान्त में हुआ यह जानने के लिए अभी तक कोई प्रमाण उपलब्ध नहीं हुआ है पर गुजरात मे रह कर हिन्दी रचना व राजस्थानी शब्द-प्रयोग देखते हुए प्रतीत होता है कि इनका जन्म राजस्थान में ही हुआ होगा। आपने अपनी रचनाओं मे जिन राजस्थानी लोक गीतों की देसियां प्रयुक्त की हैं, यह भी हमारी धारणा को पुष्ट करने वाली हैं। आपके हृदय के उद्गार, भक्ति आदि देखते यह निश्चित है कि आपने जैन कुल में जन्म लिया था। आपकी प्रथम रचना उत्तमकुमार चरित्र चौपाई सं० १७५२ में पाटण में हुई है उस समय आपका ज्ञान और योग्यता देखते कम से कम २५ वर्ष की अवस्था होनी चाहिए तो अनुमान किया जा सकता है कि आपका जन्म लगभग १७२५ से १७३० के बीच में हुआ होगा।

दीक्षा—

दीक्षाकाल जानने के लिए सब से सुगम साधन श्रीपूज्यों के दफ्तर और नंदी अनुक्रम सूची है। उसके अभाव मे हमे

अनुमान के आधार पर ही चलना होगा। अतः आपने लगभग १५ वर्ष की आयु मे दीक्षा ली हो तो सं० १७४०-४५ के बीच में दीक्षाकाल होना चाहिए।

## विद्याध्ययन—

दीक्षा लेने के अनन्तर आपने विद्याध्ययन प्रारम्भ किया। आपकी गुरु परम्परा मे साहित्य, जैनागम और भाषाशास्त्र के प्रकाण्ड विद्वान होते आये हैं। त्याग वैराग्यपूर्ण श्रमण संस्कृति का मुख्य आधार आचारशास्त्र और अध्यात्म था। आपने अपने गीतार्थ गुरुओ की निश्रा मे रह कर पूर्ण मनोयोग पूर्वक विद्याध्ययन किया जो कि आपकी कृतियो से भली भाँति प्रमाणित है। इनकी भाषा कृतियों में संस्कृत शब्दो का प्राधान्य है इससे विदित होता है कि संस्कृत भाषा एवं काव्य ग्रन्थादि का आपने सुचारु रूप से अध्ययन किया था।

## विहार और रचनाएँ-

आपका विहार कहाँ-कहाँ हुआ यह जानने के लिए हमारे पास आपकी कृतियों के सिवा कोई साधन नहीं है। आपकी संवतोल्लेख वाली प्रथम बड़ी रचना उत्तमकुमार चरित्र चौपई है जो सं० १७५२ मिती फागुन सुदि ५ गुरुवार के दिन पाटण में विरचित है। इससे ज्ञात होता है कि आप अपने गुरुजनों के साथ राजस्थान से तत्कालीन आचार्य श्री जिनचंद्रसूरिजी के आदेश से गुजरात पधार गये थे। इन श्री जिनचंद्रसूरि जी की

गहुँली इसी ग्रन्थ के पृ० ८४ मे प्रकाशित है जिसमे आपने आचार्य श्री जिनधर्मसूरि के पट्ट पर श्रीजिनचंद्रसूरि के पाट विराजने का उल्लेख किया है। यह पट्ट महोत्सव बीकानेर के लूणकरणसर मे हुआ था अतः इसके बाद आचार्य श्री ने आपके गुरु महाराज को गुजरात मे विचरने का आदेश दिया प्रतीत होता है। इस लघु रचना मे अपने को कवि ने मुनि विनयचद्र लिखा है इसके बाद आपने लघु कृतिया अवश्य ही बनाई होगी क्योंकि उत्तमकुमार चरित्र मे आपने अपने को कई जगह 'कवि' विशेषण से सम्बोधित किया है। पाटण में रहते आपने वाडी पार्श्व स्त० व नारगपुर पार्श्व स्तवनादि की रचना की। इसके बाद सं० १७५५ का चातुर्मास आपने राजनगर किया और विजयादशमी के दिन विहरमान बीसी रचकर पूर्ण की। दूसरा चातुर्मास भी आपने राजनगर मे ही विताया था स्थूलिभद्र बारहमासा गा० १३ की रचना राजनगर में हुई। सं० १७५५ भा० व० १० को राजनगर ( अहमदाबाद ) मे ११ अंग सज्झायों की रचना एवं विजयादशमी के दिन चौबीसी की रचना पूर्ण की। इस चातुर्मास के पश्चात् आपने आचार्य श्री जिनचन्द्रसूरिजी एवं अपने दादा गुरु श्री हर्षनिधान पाठक व गुरु ज्ञानतिलकादि गुरुजनों के साथ सपरिवार मिती पोषवदी १० के दिन शत्रुंजय महातीर्थ की यात्रा की जिसका उल्लेख आपने इसी ग्रन्थ के पृ० ५० में प्रकाशित शत्रुंजय यात्रा स्त० गा० २१ मे किया है एक और गा० १३ का स्तवन पृ० ५५ मे प्रकाशित है।

इसके अतिरिक्त संखेश्वर पार्श्वनाथ स्त० गा० ११ का पृ० ६४ में छपा है पर आपने यह यात्रा कब की इसका कोई उल्लेख नहीं। इसके पश्चात् आपने कब कहाँ चातुर्मास किये इसका कोई पता नहीं चलता अब तक जो रचनाएँ मिली हैं वे सं० १७५२ से १७५५ तक की हैं। इसके पश्चात् की कोई संवतोल्लेख वाली रचना नहीं मिलने से ठीक ठीक पता नहीं लगता कि आप कब तक विद्यमान रहे पर दीक्षानंदि पत्र में आपके शिष्य विनयमंदिर की दीक्षा सं० १७६६ ज्येष्ठ वदि ५ को बीकानेर में हुई थी लिखा है उस समय तक आप अवश्य ही विद्यमान थे। इन वर्षों में आपने ग्रंथ रचना अवश्य ही की होगी। पर किसी ज्ञान भंडार या उनकी परम्परा के किसी विद्वान के पास रही कहीं मिल जाय तो आपका रचनाओं व जीवनी पर विशेष प्रकाश पड़ सकता है। तीन वर्ष जैसे अल्पकाल की रचनाओ से विदित होता है कि आप उच्च कोटि के कवि थे। एवं और भी बहुतसी रचनाओं का निर्माण किया होगा। इस ग्रन्थ में प्रकाशित प्रधान रचनाएँ इस प्रकार है :—

१—उत्तमकुमार चरित्र चौपई ढाल ४२ गाथा ८४८ सं० १७५२ फा० सु० ५ गु० पाटण

२—विहरमान वीसी स्तवन स्त० २० कलश १ सं० १७५४ विजयादशमी राजनगर

३—११ अंग सज्झाय स० १२ सं० १७५५ भा० वदी १० राजनगर

४—चतुर्विंशतिका स्त० २४ कलश १ सं० १७५५ विजयादशमी, राजनगर

५—शत्रुंजय यात्रा स्त० गाथा २१ सं० १७५५ पौष बदी १० यात्रा

६—फुटकर स्तवन, सज्झाय, बारहमासा, गीत आदि २५ कृतियाँ

इनके अतिरिक्त जैन गुर्जर कविओ भाग २ पृष्ठ ५२३ में :—

१—ध्यानामृत रास । २—मयणरेहा चौपाई ।

एवं जैन गूर्जर कविओ भाग ३ पृ० १३७४ मे—

३—रोहा कथा चौपई का उल्लेख किया है। श्री देसाई ने प्रथम दो रचनाओंका न तो रचनाकाल व आदि अन्त दिया है और न प्राप्तिस्थान ही दिया है। विनयचन्द्र नाम के कई कवि हो गए हैं अतः वे रचना इन्हीं कविवर की हैं या और किसी विनयचन्द्र की, नहीं कहा जा सकता। फिर भी मयणरेहा चौपाई व रोहा कथा चौ० की प्रतियाँ हमारे ( श्री अभय जैन ग्रन्थालय, बीकानेर ) संग्रह में है उनमे से मयणरेहा चौपाई का रचना काल सं० १८७० एवं रचनास्थान जयपुर है उसके रचयिता विनयचन्द्र स्थानकवासी अनोपचन्द के शिष्य हैं। रोहा कथा चौपाई में विनयचन्द्र के गुरु का नाम रचनाकाल नहीं पाया जाता, पर यह कृति भी स्थानकवासी विनयचन्द्र की ही लगती है। अतः तीन में से दो तो हमारे कविवर विनयचन्द्र से सौ, सवासौ वर्ष पश्चात् होनेवाले स्थानकवासी विनयचन्द्र की रचनाएँ सिद्ध हो जाती है केवल ध्यानामृतरास ही अनिश्चित अवस्था में रहता है सम्भव है वह हमारे कवि विनयचन्द्र

थे। नंदि अनुक्रम पत्र के अनुसार इन विनयमंदिर का पूर्वनाम अमीचद था और सं० १७६६ मिती ज्येष्ठ वदि ५ को बीकानेर में दीक्षा हुई थी। इस प्रशस्ति में से विदित होता है कि कविवर के गुरु वाचनाचार्य एवं कवि स्वयं सं० १७७२ से पूर्व गणि पद विभूषित हो चुके थे। यहाँ उपर्युक्त प्रशस्ति की नकल दी जा रही है :—

"संवत् १७७२ वर्षे मिती ज्येष्ठ सुदी १ रविवारे श्री राजनगरे वा० ज्ञानतिलक गणि शिष्य विनयचन्द्रगणि शिष्य विनयमदिर शिष्य चिरं खुस्यालचंद लिखितं ॥ साध्वी कीर्तिमाला शिष्यणी हर्षमाला पठनार्थं ॥ श्रीरस्तुः ॥ शुभं भवतुः ॥"

**भक्ति व काव्य प्रतिभा—**

कविवर का हृदय जिनेश्वर भगवान के भक्ति रस से ओत प्रोत था। चौवीसी, वीसी एवं स्तवनादि में आपने बड़े ही मार्मिक उद्गार प्रगट किये हैं। आपने अपनी कृतियों में कहीं सरल भक्ति, कहीं उत्प्रेक्षाएँ और वक्रोक्तिपूर्ण उपालंभ देते हुए विभिन्न रसों की भाव धारा प्रवाहित की है। भाषा प्रौढ और सटंक शब्दयोजना, फबती हुई उपमाएँ पाठकों के मन को सहज ही आकृष्ट करने मे समर्थ है। यहाँ कुछ थोड़े से अवतरण पाठको के रसास्वादनार्थ उद्धत किये जाते हैं।

"नयणे नयण मिलायने रे, जिन मुख रहीयइ जोय
तउ ही तृप्ति नहीं पामियइ रे, मनसा त्रिवणी होय"

[ ऋषभदेव स्त० ]

जिम गोपी मन गोविन्द रे लाल, गौरी मन शंकर वसइ
वलि जेम कुमुदिनी चंद रे लाल [शातिनाथ स्त०]

नेह अकृत्रिम मंइ कियउ रे, कदे न विहड़इ तेह
दिन दिन अधिकउ उलटइ रे, जिम आषाढ़ी मेह
[ कुंथुनाथ स्त० ]

श्री मुनिसुव्रत स्वामी के स्तवन में प्रभु को उपालम्भ देते हुए कवि कहता है कि—

हुं रागी पिण तुं अछइ जी, नीरागी निरधार।
मावै नहीं इक म्यान मइ ंजी, तीखी दोइ तरवार॥
जाणपणउ मइं जाणियउ जी, जिनवर ताहरउ आज।
तक ऊपर आव्यउ हतोजी, तैं नवि राखी लाज॥
जे लोभी तुझ सरिखाजी, वंछित नापइ रे अन्त।
मुझ सरिखा जे लालचीजी, लीधा विण न रहंत॥

× × × ×

नेमजी हो मुगति रमणि मोह्या तुम्हे हो राजि,
पिण तिण मां नहिं स्वाद।
नेमजी हो तेह अनते भोगवी हो राजि, छोड़उ छोकरवाद।
[ नेमिनाथ गीत पृ० ६० ]

कविवर ने उपमाओं एवं लोकोक्तियों को अपनी कृतियों में खचित करके उन्हें हृदयग्राही वना दिया है। यहाँ थोड़े से अवतरण प्रस्तुत किये जाते है :—

"साकर मां काकर निकसइ ते साकर नौ नहिं दोष"
[ विमलनाथ स्तवन ]

वाल्हा लागौ हो नहिं उपदेश, छाट घडइ जिम चीगटइ
वाल्हा तेतउ, हो न्याय अजेस, कर्म अरि कहो किम कटइ

[ धर्मनाथ स्त० ]

हा रे लाल निज फल तरुवर नवि भखइ,
सरवर न पियइ जल जेम रे लाल
पर उपगारइ थाय ते, तुं पिण जिनजी हुइ तेम रे लाल

[ शातिनाथ स्त० ]

"कोइल आंवा गुण लहै रे, पिण स्युं जाणै काग
मूरख पशु जाणै नहीं रे, सेलडी कडव मिठास"

[ कुंथुनाथ स्त० ]

"जे खल नइं गुल सरिखा जाणइ, ते स्युं नवलो नेह पिछाणइ"

( मल्लिनाथ स्त० )

"देव अवर मीठा मुखे, हृदय कुटिल असमान
जाणि पयोमुख संग्रह्या, ते विषकुम्भ समान"

( नमिनाथ स्त० )

'तरू भावइ तउ छइ इकताई, पिण अंब नींव अधिकाई रे
पंखी जातइ एकज हूआ, पिण काग कोइल ते जूआ रे'

(सूरप्रभ स्तवन)

महिर विना साहिब किसउ हो, लहिर विना स्यउ वाय रे सनेही
सहिर विना स्यउ राजवी हो. इम कलि माहि कहाव रे सनेही

(संखेश्वर पार्श्व स्त० पृ० ६५)

'एक हाथइ रे ताली नवि पड़इ रे' (स्वाभाविक पार्श्व स्त० पृ०७४)

'जिम सौ तिम पचास' 'सौ बाते इक वात' ( वाडी पार्श्व स्तवन पृ० ७१)

जिन प्रतिमा स्वरूप निरूपण स्वाध्याय (पृ० १००) मे वायस दुग्ध प्रक्षालन, मुद्‌गशेलिक घनवर्षण, ऊषरभूमि बीजवपन बधिर प्रमाण कथन, श्वान-पुच्छ, जिम काजीयइ दूध, नदी-किनोरवृक्ष आदि उपमाएँ दी गई हैं। स्वयं जिनेश्वर भगवान की अविद्यमानता मे मुमुक्षुओं के लिए जिन प्रतिमा एक पुष्टा-लंवन है। कविवर जिन प्रतिमा को जिन सदृश उपकारी मानते थे और उसे आमन्य करनेवालों का प्रखरता के साथ निराकरण करने के हेतु इस ३६ गाथा की स्वाध्याय का निर्माण हुआ है। ध्यान के लिए जिन प्रतिमा की उपयोगिता वताते हुए कविवर निम्नोक्त भाव व्यक्त करते हैं :—

'जिन प्रतिमा निश्चयपणइ, सरस सुधारस रेलि
चिंतामणि सुरतरु समी, अथवा मोहनवेलि ६
नेह विना सी प्रीतडी, कंठ बिना स्यउ गान
लूण बिना सी रसवती, प्रतिमा विण स्यउ ध्यान ७
तीर्थंकर पिण को नहीं, नहिं को अतिशयधार
जिन प्रतिमा नउ इण अरइ, एक परम आधार ८'

कविवर विनयचन्द्र जैन शास्त्रों के प्रौढ विद्वान थे। उन्होंने ग्यारह अंग सज्झायों मे प्रत्येक अंग—आगम का रहस्य बड़ी ही ओजस्वी वाणी मे श्रद्धा-भक्तिपूर्वक व्यक्त किया है। इन सज्झायों को गाने से जिनवाणीके प्रति आस्था प्रगाढ़ हो जाती

है और वाचक आपकी श्रुत श्रद्धा के प्रति पद-पद पर श्रद्धावनत हो जाता है। ग्यारह अंगों का परिचय प्राप्त करने के लिए तो ये सज्झायें बड़ी ही उपयोगी हैं। अन्तिम सझाय में कवि लिखता है कि—

'पसरी अंग इग्यार नी सहेली हे, मुझ मन मंडप वेलि कि।
सांचू नेह रसइ करी सहेली हे, अनुभव रस नी रेलि कि ॥२॥
हेजधरी जे सभिलइ सहेली हे, कुण बूढा कुण वाल कि।
तउ ते फल लहै फूटरा सहेली हे, स्वादइं अतिहि रसाल कि ॥३॥

कविवर ने प्रकृति-सौन्दर्य को भी जिस सरसता से वर्णन किया है वह अपने ढंग का अनूठा है—'श्रीरहनेमि राजीमति स्वाध्याय तथा श्री स्थूलिभद्र वारहमासा' मे छः ऋतुओं का वर्णन प्रकृति की सौन्दर्य सुषमा तथा जन-मन मे उठता हुआ उल्लास नव रसों के प्रवाह का कवि ने जिस सजीवता से वर्णन किया है उसका रसास्वादन कराने के लिए कुछ पद्य यहाँ उद्धृत करते है :—

## रहेनमि राजिमती स्वाध्याय

वर्षा—

सजि वुंदसारी, हर्षकारी भूमि नारी हेत।
झरलाय निर्झर झरत झरझर सजल जलद असेत ॥
घन घटा गर्जित छटा तर्जित भये जर्जित गेह।
टच टचकि टचकत झबकि झबकत विचिविचि वीजकि रेह ॥ २॥
'द्रग श्याम वादर देखि दादुर रटत रस भरि रइन।
वन-मोर वोलइ पिच्छ डोलइ द्विरद खोलइ पुनि नइन ॥ ३ ॥

मदन के माते रग राते रसिक लोक अपार।
बइठि कइ गोख मनइं जोखइं गावत मेघ-मलहार ॥ ५ ॥
पंच रंग चोपें अधिक ओपइं इन्द्र-धनुष सधीर।
बक श्रेणि सोहइ चित्त मोहइ सर सरित के तीर ॥
तहाँ करन क्रीड़ा मुखइ बीड़ा चावती त्रिय जात।
केसरी सारी मूल भारी पहिरि कै हर्ष न मात ॥ ६ ॥

## श्री स्थूलिभद्र बारहमास

### शृंगार आषाढ़

आषाढइ आशा फली, कोशा करइ सिणगारो जी।
आवउ थूलिभद्र वालहा, प्रियुड़ा करूं मनोहारो जी ॥
मनोहार सार शृंगार-रसमा, अनुभवी थया तरवरा।
वेलड़ी वनिता ल्यइ आलिंगन, भूमि भामिनी जलधरा ॥

### हास्य श्रावण

श्रावण हास्य रसइं करी, विलसउ प्रतिम प्रेमइ जी।
योगी। भोगीनइ घरे, आवण लागा केमइ जी ॥
तउ केम आवै मन सुहावै, वसी प्रमदा प्रीतडी।
एम हासी चित विमासी, जोअउ जगति किसी जडी ॥

### करूणा वर्षा

झरहरइ पावस मेघ वरसइ, नयण तिम मुख आंसुआं।
तिम मलिन रूपी वाह्य दीसउ, तिम मलिन अंतर हुआ ॥२॥
भादउ कादउ मचि रह्यउ, कलिण कलया वहु लोको जी।
देखी करूणा ऊपजै, चन्द्रकान्ता जिम कोको जी ॥

कोक परि विहू बोक करतो, विरह कलणइ हुं कली।
काढियइ तिहाँ थी वांह झाली, करूणा रसनइ अटकली॥

रौद्र

अकुलाय धरणि तरुणि तरणी, किरण थी, शोषत धरै।
उपपति परइ घन कन्त अलगु, करी घन वेदन करै॥
तिम तुम्हें पणि विरह तापइ, तापवउ छउ अतिघणु।
चांद्रणी शीतल झाल पावक, परइं कहि केतउ भणु॥

वीररस-कातिक

काती कौतुक साभरइ, वीर करइ सग्रामो जी।
विकट कटक चाला घणुं तिम कामी निज धामोजी॥
निज धाम कामी कामिनी वे, लडइ वेधक वयण सु।
रणतूर नेउर खड्ग वेणी, धनुप-रूपी नयण सुं॥

भयानक मगसिर

भयानक रसइ भेदियउं, मगिसिर मास सनूरो जी।
मांग सिरहि गोरी धरइ, चर अरुणि मां सिन्दूरो जी॥
सिन्दूर पूरइ हर्ष जोरइ, मदन झाल अनल जिसी।
तिहा पडइ कामी नर पतगा, धरी रंगा धसमसी॥

अद्भुत हेमन्त व माघ

माघ निदाघ परइ दहै, ए अद्भुत रस देखुं जी।
शीतल पणि जड़ता धणुं, प्रीतम परतिख पेखु जी॥

फाल्गुन

सहज भाव सुगन्ध तैलइं, पिचरकी सम जल रसइं।
गुण राग रंग गुलाल उड़इ, करुण ससबोही वसइ॥

परभाग रंग मृदग गूजइं, सत्व ताल विशाल ए।
समकित तंत्री तंत झणकइ, सुमति सुमनस माल ए॥

चैत ( वसन्त )

चैत्रइ विचित्र थइ रही, अंत्रतणी वनरायोजी।
थुड शाखा अंकुरित थइ, सोह वसन्तइ पायो जी॥
पाई वसंतइ सोह जिणपरि, प्रियागमनइं पदमिनी।
सिणगार विन पिण मुदित होवइ, प्रेम पुलकित अंगिनी॥

आगे चल कर कवि ने वैशाख और ज्येष्ठ महीना का भी सुन्दर वर्णन किया है। इसी प्रकार इस ग्रन्थ के पृ० ६१ में प्रकाशित नेमि राजिमती बारहमास में भी प्रकृति और बारहमास का सुन्दर वर्णन किया है पाठकों को स्वयं पढ़कर रचनाओं का रसास्वादन करना चाहिए।

स्नेह निवारणे स्थूलिभद्र सझाय में कहा है कि :—

'नेह थी नरक निवास, नेह प्रबल छइ पास
नेह देह विनाश, नेह प्रबल दुख रास
वाल्हानइ वउलावता रे, पीड़इ प्रेम नी झाल
हीयडो फाटइ अति घणु रे, नाखइ विरह उछाल
वलतां भुँई भारणी हुवैं रे हाँ, अंग तपइ अंगार
आँखडियेँ आसू झरइ रे हा जिमपावस जलधार
मत किणही सु लागज्यो रे, पापी एह सनेह
धूखइ न धुंओं नीसरइ रे हा, वलइ सुरगी देह'

कविवर विनयचन्द्र की समस्त रचनाओं में विस्तृत रचना उत्तमकुमार चरित्र है जिसमे सदाचार को पोषण करने वाला उत्तमकुमार का उदात चरित्र है, जिसका सार यहाँ दिया जा रहा है।

# उत्तमकुमार रास सार

प्रारम्भ में एक संस्कृत श्लोक द्वारा विनायक को नमस्कार किया गया है जो प्रति लेखक द्वारा लिखा हुआ है। रास के प्रारम्भ में १३ दोहों में ॐकार, सरस्वती और दादा श्री जिन-कुशलसूरिजी को नमस्कार कर सुपात्रदान के अधिकार में उत्तमकुमार चरित्र रचना प्रस्ताव रखते हुए कवि श्रोताओं से बातचीत और कुमति क्लेश त्याग करने का निर्देश कर चरित्र का प्रारम्भ करता है।

काशी देश स्थित वाराणसी नगरी का वर्णन करते हुए कवि लिखता है कि उस अलकापुरी के समकक्ष नगरी मे ऊँची अट्टालिकाएँ, चारों ओर दुर्ग, चौरासी चौहटे और दण्ड-कलश युक्त जिनालय हैं जिन पर ध्वजाएँ फहराती हैं। इस नगरी के पुरुष देव और स्त्रियाँ अप्सरा तुल्य है। जल से लवालव भरे हुए सरोवरों में हंस आदि पक्षी कल्लोल करते है, फल फूलों से लदे हुए वृक्ष वारहों मास हरे भरे रहते हैं, टहूका करती हुई कोयल एवं अन्य पक्षी गण निर्भीक निवास करते हैं। उस नगरी का राजा मकरध्वज शूरवीर और दयालु था। राजा का वास्तविक गुण क्षमा ही है, यह वतलाने के लिए कवि ने निम्नोक्त दोहा उद्धृत किया है :—

"उदै अटपकै भूप नहीं, पहिरव्या नाही रूप।
खूँद खमै सो राजवी, निरख सहै सो रूप॥"

राजा की राणी लक्ष्मीवती पतिव्रता और चौसठ कलाओं में प्रवीण धर्मिष्ठा सुन्दरी थी। सासारिक सुख उपभोग करते हुए रानी के गर्भ मे शुभ स्वप्न सूचित पुत्र आकर अवतीर्ण हुआ। गर्भकाल पूर्ण होने पर रानी ने सुन्दर पुत्र को जन्म देकर इस दृष्टान्त को चरितार्थ कर दिया कि दीपक से दीपक प्रकट होता है। राजा ने बड़े उत्साह से पुत्र जन्मोत्सव किया घर घर मे तोरण लगाये गए, दान दिया गया। दसोटन करने के वाद उत्तम लक्षण वाले पुत्र का नाम उत्तमकुमार रखा गया। उत्तमकुमार चन्द्रकला की भाति धाय माताओं द्वारा पालित पोषित होकर क्रमशः आठ वर्ष का हुआ। राजा ने उसे पाठशाला में पढने के लिए भेजा। थोड़े दिनों मे वह सारे छात्रों से आगे बढ़ कर समस्त कला कौशल मे निष्णात हो गया।

कुमार बड़ा सदाचारी था, वह सत्यवादी, नोतिवान और दयालु था। वह चोरी, परदारागमन आदि सभी दुर्व्यसनों से विरत, धीर, वीर, गम्भीर दीन दुखियों का उपकारी होने के साथ-साथ अपने इष्ट-मित्रो के साथ खेल कूद में मस्त रहता था।

एक दिन रात मे सोये हुए कुमार के मन मे विचार आया कि मैं अव तरुण हो गया। इस अवस्था मे हाथ पर हाथ घर घर मे वैठे रहना कायर का काम है। कहा भी है कि—

गुण भमतां गुणवंत नें, वैठा अवगुण जोय<br>वनिता नै फिरिवौ वुरौ, जो सुकुलीणी होय।

अतः मुझे पिता द्वारा उपार्जित लक्ष्मी का उपभोग न कर भ्रमण के हेतु निकल पड़ना चाहिये। वह देशाटन की उमंग में स्वजनों की चिन्ता छोडकर हाथ में तलवार लेकर अपने भाग्य परीक्षा के हेतु प्रवास सें निकल पडा। वह कितने ही जंगल, पहाड़ और नदियों को पार करता हुआ कौतुकवश धूप और लू की गर्मी में सुख-दुख सहन करता हुआ आगे बढ़ता ही गया। उसे कहीं तो भयानक अटवी मिलती तो कहीं हरे भरे वृक्ष और लहराते हुए सुन्दर सरोवर जहाँ कमलों की सौरभ मस्तिष्क को ताजा बना देती। अनुक्रम से अनेक ग्राम नगरो को उल्लंघन करता हुआ उत्तमकुमार मेवाड़ देश की राजधानी चित्तौड़ जा पहुँचा। यहाँ का राजा महासेन प्रबल प्रतापी और समृद्धिशाली होने के साथ साथ धर्मात्मा भी था। सब प्रकार से सुखी होने पर भी राजा सन्तान सुख से वंछित था। दैव की गति विचित्र है, कवि कहता है कि—

"सुखिया देखि सकै नहीं, दोषी दैव अकज्ज
संपति द्यै तो सुत नहीं, इण परि करै निलज्ज
इक अवनीपति सुतबिना, बलि वैश्यां में वास
नदी किनारै रूंखडा, जद तद होइ विणास"

राजा ने सन्तानोत्पत्ति के लिए पर्याप्त उपाय किये पर वह असफल रहा। एक दिन वह वन में घूमने के लिए सपरिवार मन्त्री आदि को साथ लेकर निकला। राजा नीले घोड़े पर आरूढ़ था, उसने गुण लक्षण सम्पन्न घोड़े की बार-बार गति-

भग होते देख कर मंत्री से पूछा—इस घोड़े की किशोर वय में यह दशा क्यों ? राजा के बार बार पूछने पर भी मंत्री आदि कोइ भी जब उसकी जिज्ञासा का समुचित उत्तर न दे सका तो राजा को कष्ट होते देख उत्तमकुमार ने आकर कहा—प्रभो ! मैं परदेशी हूं, पर अपनी मति के अनुसार बतलाता हूं कि इसने भैंस का दूध बहुत पिया है, वह वायुकारक होता है इसी से इसकी गति मे चंचलता नहीं है। राजा ने कहा—वत्स! तुम बड़े ज्ञानी हो, तुमने कैसे जाना ? वस्तुतः यह अश्व बाल्यकाल मे मातृविहीन हो गया तब इसका ऊपरी दूध से ही पालन पोषण हुआ था। उत्तमकुमार के अश्वपरीक्षा-ज्ञान से प्रभावित होकर राजा ने कहा—बेटा। इतने दिन मै निःसन्तान था अब तुम भाग्यवश आ मिले तो यह सब राज पाट सम्भालो, लक्षणों से तुम राजकुमार ही लगते हो। अतः निःसंकोच राज्य भार ग्रहण करो। मैं ज्ञानी गुरु के पास दीक्षित होकर आत्म-साधन करूँगा। उत्तमकुमार ने कहा—अभी तो मैं प्रवास मे हूँ, लौटते समय आपके चरणो मे उपस्थित होऊँगा।

उत्तमकुमार चित्तौड़ से अकेला चल पडा और कुछ दिनो में भरुच्छ ( भरौंच ) जा पहुँचा। दर्शनीय स्थानों का अवलोकन करते हुए वह मुनिसुव्रत भगवान के मन्दिर मे पहुचा और पूजा स्तुति द्वारा अपना जन्म सफल किया। फिर सरोवर के तट पर जाकर बैठा तो पनिहारिन लोगो से सुना कि कुबेरदत्त व्यवहारी पाचसौ प्रवहण भर के आज ही समुद्र यात्रार्थ रवाने

हो रहा है। कौतुकी उत्तमकुमार भी सांयात्रिक की अनुमति लेकर प्रवहण पर आरूढ़ हो गया। शुभ मुहूर्त में प्रवहण चल पड़े, कुछ दिनों में पीने का पानी समाप्त हो जाने से जल-संग्रह करने के लिए शून्य द्वीप में जहाज रोके गए। सव लोग जब पानी की खोज में उतरे तो भ्रमरकेतु नामक राक्षस अपने साठ हजार साथियों के साथ आकर लोगों को पकड़ कर तंग करने लगा। साहसी उत्तमकुमार तुरन्त द्वीप मे उतर आया और ललकार कर अकेला ही राक्षस सेना के साथ युद्ध करने लगा। उसने जिस वीरता के साथ युद्ध किया, भ्रमरकेतु कायरतापूर्वक भग गया और उसकी सेना तितिर-बितिर हो गई। राक्षस को जीतकर उसने समुद्र तट पर जाकर देखा तो सारे जहाज रवाना हो चुके थे। कुमार ने सोचा—'लोग कितने स्वार्थी और कृतघ्न होते हैं? दूसरे ही क्षण मन में विचार आया कि विचारे भया-कुल होकर भग गए, इसमे उनका कोई दोष नहीं, मेरे पूर्व जन्म के पापों का उदय है। इसके वाद उसने एक वृक्ष पर ध्वजा वाध दी जिससे किसी यात्री-जहाज को दूर से उसकी उपस्थिति मालूम हो जाय। वह भगवान के भजन करता हुआ फलाहार से अपना निर्वाह करने लगा।

एक दिन द्वीप की अधिष्ठातृ देवी ने कुमार के सौन्दर्य पर मुग्ध होकर उससे वहुत ही अनुनय पूर्वक प्रेम याचना की। कुमार ने कहा—माता तुम देवी हो! मैं परनारी सहोदर हूँ! मेरे से तुम्हारा किसी भी प्रकार कार्य सिद्ध नहीं होगा। अतः

नरक परिणामी अनुचित अध्यवसायों को त्याग दो। देवी ने आज्ञा न मानने पर उसे तलवार द्वारा मार डालने की धमकी दी। परन्तु कुमार को अपने निश्चय पर अटल देखकर संतुष्ट चित्त से देवी ने कुमार के शील गुण की स्तवना करते हुए बारह कोटि रत्न वृष्टि की। इसके बाद समुद्र में जाते हुए जहाज देखकर कुमार ने जहाज रोकने के लिए पुकारा। लहकती हुई ध्वजा के सकेत से समुद्रदत्त जहाजों को किनारे लगाकर कुमार से मिला और सारा वृतान्त ज्ञातकर उसे अपने जहाज में बैठा लिया। कुछ दिन मे जल समाप्त हो जाने से व्याकुल होकर सभी यात्रियों ने शास्त्रज्ञ निर्यामक से जल प्राप्ति का उपाय पूछा। उसने कहा—थोड़े समय मे वेल उतरने पर स्फटिक रत्नमय पर्वत प्रगट होगा जिस पर सुस्वादु जल का कुंआ है। पर वहाँ भ्रमर-केतु नामक अति क्रूर और मासभोजी राक्षस रहता है। समुद्र-देवता के समक्ष उसने प्रतिज्ञा कर रखी है कि प्रवहण पर आरूढ यात्री को वह नहीं मारेगा। इस प्रकार बातें चल रही थी कि इतने में पर्वत प्रगट हो गया। सामने कुँआ दीखने पर भी भय के वशीभूत होकर कोई नीचे नहीं उतरा। कुमार ने सबको साहस बन्धाकर जल लाने के लिए प्रेरित किया और सब की सुरक्षा का उत्तरदायित्व अपने पर ले लिया। लोगों ने रस्सी बाँध कर जल-पात्रों को कुँए में डाला पर कुँआ जल से भरा हुआ होने पर भी किसी को एक बून्द पानी नहीं मिला। जब राक्षस के भय से कोई कुँए में उतरकर जलोद्घाटन के लिए प्रस्तुत नहीं हुआ

तो लोकोपकार के हेतु कुमार स्वयं रज्जु के सहारे कुंए में प्रविष्ट हो गया। उसने देखा कि सोने की जाली से समूचा जल आच्छादित है तो तारों को इधर-उधर करके जल निकालना सुगम कर दिया। उसने लोगों को जल भरने के लिए कहा तो सब लोग कुमार के सद्गुणों की प्रशंसा करते हुए जल भरने लगे। कुमार अपने परोपकारी कृत्य के लिए आत्म-सन्तोष अनुभव करने लगा।

कुमार ने कुंए मे कंचनमय सोपान-पक्ति देखी, वह कौतुक-वश उसी मार्ग से आगे बढ़ा और एक भव्य प्रासाद के पास जा पहुँचा जिसके आगन में रत्न जड़े हुए थे उसकी प्रथम भूमि स्वर्ण-मण्डित थी दूसरी भूमि में मणिमाणिक और तीसरी मे मोती चमक रहे थे इसी प्रकार समृद्धिपूर्ण वह सतमंजिला मकान था। जब कुमार तीसरी भूमि मे पहुंचा तो उसने एक वृद्धा को बैठे देखा। वृद्धा ने कुमार को देखते ही कहा—अरे मूर्ख! तुम यहाँ भ्रमरकेतु राक्षस के घर अकाल मौत मरने के लिए क्यों आये हो? कुमार ने राक्षस को अपने से पराजित बताते हुए वृद्धा से परिचय व प्रासाद का रहस्य पूछा, तो उसने कहा—यहाँ से राक्षसद्वीप निकट ही है और वहाँ लंकापति भ्रमरकेतु राज्य करता है। उसे अपनी पुत्री 'मदालसा' अत्यन्त प्रिय है जो अद्वितीय सुन्दरी और गुणवती है। एक दिन भ्रमरकेतु ने अपनी पुत्री के विवाह के सम्बन्ध में नैमित्तिक से पूछा तो उसने कहा—इसका पति वह राजकुमार होगा जो तीन खण्ड का अधिपति होगा। नैमित्तिक

की वात से भ्रमरकेतु यह ज्ञातकर चिन्तित हुआ कि देवकुमर के योग्य मेरी पुत्री को मानव क्यों व्याहेगा ? उसने तत्काल इस सुरक्षित कूपद्वार वाले प्रासाद मे कुमारी मदालसा को मेरे संरक्षण मे रख दिया ताकि उससे कोई भी मनुष्य व्याह न कर सके।

भ्रमरकेतु ने अभी फिर दूसरे ज्योतिपी से मदालसा के व्याह के सम्बन्ध मे प्रश्न किया तो उसने भी उपर्युक्त बात कही। जव प्रतीति के लिए राक्षसेन्द्र ने उसे पूछा तो वह कहने लगा— सायात्रिक जन को मारने के लिए जाने पर द्वीप मे उस अकेले ने तुम्हें जीता है। यह सुनकर भ्रमरकेतु सदलवल उसे मारने की प्रतिज्ञा कर यहाँ से गया है पर आज एक महीना हो गया, कोई खवर नहीं मिली ? वृद्धा से उपर्युक्त वृतान्त सुनकर कुमार सोचने लगा—वह लाख प्रतिज्ञा करे, मेरा कुछ भी नहीं विगाड़ सकता, मै उसे पराजित करके आया हूं, मेरे सामने उसकी क्या विसात है। इतने ही मे मदालसा वहाँ आ पहुँची। वे दोनो परस्पर एक दूसरे के सौन्दर्य को देखते ही मुग्ध हो गए। मदालसा ने ऊपर जाकर वृद्धा को अपने पास तुरन्त वुलाया और पूछा कि तुम्हारे पास शुभलक्षण वाला पुरुप कौन खडा था ? वृद्धा ने जव दोनों का परस्पर प्रेम जाना तो उनका गन्धर्व विवाह करा दिया और मणिरत्नादि विविध वस्तुएँ देते हुए वृद्धा ने उन्हें आशीर्वाद दिया। मदालसा के साथ उत्तमकुमार ने घूम-फिरकर वाग-वगीचे, जलाशय आदि देखे व सुखपूर्वक रहने

लगा। मदालसा भी जैन धर्मपरायण और सुशील थी। कवि ने मदालसा के अप्रतिम सौन्दर्य का वर्णन १२वीं ढाल में किया है ( देखो पृ० १३५ ) धर्मिष्टा नारी के वर्णन में कवि ने निम्न कवित्त कहा है :—

नारी मिरगानयन्न, रंगरेखा, रस राती,
वदे सुकोमल वयण महा भर यौवनमाती।
सारद वचन स्वरूप, सकल सिणगारे सोहै,
अपछर जेम अनूप मुलकि मानव मन मोहै।
कलोल केलि वहु विध करै, भूरिगुणे पूरण भरी,
चन्द्र कहै जिणधरम विण कामिणी ते किण कामरी।

कवि विनयचन्द्र ने यहा प्रथम प्रकाश को १४ ढालों में पूर्ण करते लिखा है कि अपने ज्ञानवृद्धि के हेतु मैंने यह प्रथम अभ्यास किया है।

सिद्ध पद का स्मरण और आत्मतत्व के विचारपूर्वक कवि द्वितीय प्रकाश प्रारम्भ करता है। उत्तमकुमार ने वैरी के स्थान में अधिक रहना अनुचित जान कर मदालसा से विदेश गमनार्थ सीख मांगी। उसने कहा—प्रियतम! मैं तो छाया की भांति तुम्हारे साथ रहूंगी और यहाँ मेरे रहने का कोई प्रयोजन भी तो नहीं है। कुमारी ने अपने पांच रत्न और वृद्धा को साथ लिये और एकमत से तीनों कूप मे आ गए। समुद्रदत्त के आदमी उस समय जल निकाल रहे थे तो रस्सी के सहारे तीनों व्यक्ति वाहर निकल आये। लोगों ने कुमार के मुख से सारा वृतान्त ज्ञात कर

बड़ी प्रसन्नता व्यक्त की और सब लोग प्रवहणारूढ़ होकर रवाना हो गए।

कुछ दिन बाद फिर जहाजों का पानी समाप्त हो गया। जल के बिना लोगों को दुखी देखकर मदालसा ने लोगो का उपकार करने के लिए पतिसे प्रार्थना की। उत्तमकुमार ने कहा—जल बिना सबके ओष्ट सूख रहे हैं, क्या उपाय किया जाय? यदि तुम कुछ कर सको तो सबका दुःख दूर हो। मदालसा ने अपने आभूषणों का करण्डिया खोलकर उसमे से पाच रत्न निकलवाये और उनके गुण बतलाते हुए कहा—प्रियतम! ये पाच रत्न देवाधिष्ठित हैं, इनसे स्वर्णथाल, प्याला, चरी आदि भरे हुए भोजन, मणि रत्नादि के आभूषण, शयनासन, मूँग गेहूँ आदि धान्य तथा अग्नि रत्न से मिष्टान्न सुस्वादु व्यंजन प्राप्त होते हैं। गगन-रत्न से वस्त्र, वात-रत्न से अनुकूल वायु एवं नीर-रत्न को आकाश मे रखकर पूजा करने से वाछित जल वृष्टि होती है। कुमार अपनी धर्मात्मा पत्नी के गुणों से प्रसन्न हो नीर-रत्न को स्तम्भपर बांध कर बड़े समारोहसे पूजा की जिससे मेघवृष्टि हुई और लोगों ने अपने समस्त जलपात्र भर लिए। फिर मार्ग मे धनधान्य की आवश्यकता पड़ने पर कुमार ने दूसरे रत्नों के प्रभाव से विविध उपकार किये। सब लोग अपने उपकारी उत्तमकुमार का बड़ा आदर करने लगे। समुद्रदत्त ने जब से मदालसा को देखा, वह उस पर मुग्ध होकर उसे प्राप्त करने के लिए नाना प्रकार के घात सोचने लगा।

समुद्रदत्त ने उत्तमकुमार के प्रति बड़ी आत्मीयता प्रकट की और उसके साथ इतनी घनिष्ठता पैदा कर ली कि दोनों का अधिकांश समय एक साथ ही व्यतीत होता था। मदालसा ने चेतावनी देते हुए कहा—प्रियतम ! यह सेठ ऊपर से मधुर-भाषी पर अन्तर में बड़ा कलुषित और कपटी है। आप इसका तनिक भी विश्वास न करें, कहीं यह धोखा दे देगा। यतः—

मोर मधुर स्वर करि नै बोले, रंग-सुरंगो होइ।
पूछ सहित विषधर नं खायै, इण दृष्टान्ते जोइ ॥

यह मुझे हरण करने के लिए तुम्हारे से प्रेम दिखाता है है क्योंकि 'दाढ गले सहुनी गुल दीठां, तेहवो नारि शरीर' अतः आप सावधान रहें। काले मस्तक का मानव बड़ा कपटी होता है कवि ने मदालसा के मुख से एक राजकुमार का दृष्टान्त कहलाया है जो अश्वारूढ होकर वन में गया। वनदेव ने वानर का रूप करके राजकुमार को वृक्ष पर आश्रय दिया और रात्रि-मे सिंह के उपस्थित होने पर जब उससे राजकुमार को मांगा तो उसने नहीं दिया पर जब वानर राजकुमार के गोद में सो गया तो सिंह की मांग पर अपने अश्व की रक्षा के बदले वानर को वृक्ष से नीचे फेंक दिया। कवि ने इतनी कथा लिखकर आगे का चार श्लोकों आदि का कथा प्रसंग व्याख्याता को मौखिक विवेचन करने की सूचना दी है। मदालसा ने कहा प्रियतम ! सावधान रहें ताकि भविष्य में पश्चाताप न हो। सौजन्यमूर्ति उत्तमकुमार ने कहा—सेठ धर्मात्मा है ! चन्द्र से अग्नि कैसे

निकल सकती है ? कह कर पत्नी के वचनों पर ध्यान नहीं दिया।

एक दिन समुद्र मे जल कान्तिमय पर्वत आदि कौतुक दिखाने के वहाने अवसर पाकर समुद्रदत्त ने कुमार को समुद्र मे गिरा दिया। उसे समुद्र मे गिरते ही एक वड़े मच्छ ने निगल लिया और गहरे जल मे चला गया। फिर समुद्र-तरंगों के साथ कुमार के पुण्य से वह मच्छ समुद्र तट जा पहुँचा जिसे धीवर ने जाल में पकड़ लिया। जव मच्छ का उदर चीरा गया तो उत्तम-कुमार विना किसी कष्ट से उसमे से निकल गया। धीवर लोगों ने कुमार को अपना स्वामी स्थापन कर दिया और वह उनकी वस्ती मे फलाहार द्वारा अपना जीवन निर्वाह करने लगा।

इधर उत्तमकुमार को समुद्र में गिराकर सेठ कपट-विलाप करने लगा। जब मदालसा ने कोलाहल मे कुमार के समुद्रपतन का सुना तो वह समुद्रदत्त के इस अकृत्य को ज्ञात कर नाना विलाप करते हुए अपना धैर्य्य खो वैठी। वृद्धा ने उसे आत्मघात महा-पाप वतलाते हुए हंस हंसी का दृष्टान्त देकर शान्त किया। निर्लज्ज समुद्रदत्त मदालसा को सान्त्वना देने के वहाने आया और उसकी प्रशंसा करते हुए भावी प्रवल वता कर अन्त में उसे अपनी गृहिणी वन जाने की प्रार्थना की। मदालसा ने शील रक्षा के हेतु छल का आश्रय लेकर उसे कहा कि कुछ दिन ठहरिये, मेरे पति को दस दिन हो जाने दीजिये फिर किसी नगर में जाकर राजा के समक्ष आपका कथन स्वीकार कर

